स्वेच्छिक पृथक्करण

पिछले पृष्ठों में हमने अनिच्छिक पृथक्करण के कुछ प्रकारों पर विचार किया है। पृथक्करण स्वेच्छा से भी हो सकता है। यदि कोई साधु-संन्यासी अथवा योगी समाज से एकान्त में रह कर कुछ समाजोपरि मूल्यों की प्राप्ति के लिये साधना करता है तो उसका पृथक्करण स्वेच्छिक है। किन्तु पृथक्करण कैसा भी हो—चाहे अनिच्छिक और चाहे स्वेच्छिक—वह सदैव अस्थायी और आंशिक होता है। व्यक्ति का पृथक्करण जितनी अधिक लम्बी अवधि तक रहेगा उतनी ही गहरी खाई व्यक्ति के साध्यों और समूह के साध्यों के बीच में पड़ जायगी। सामाजिक सम्पर्क से पृथक रहने पर दूसरों के साध्यों में सम्मिलित होना असम्भव हो जाता है।[1]

जैसे व्यक्ति का पृथक्करण उसके पर्याप्त सामाजीकरण में बाधक होता है वैसे ही समूह का पृथक्करण संस्कृतियों के अपर निषेचन में बाधा डालता है। यह बाधा समूह को सम्पन्न नहीं होने देती।[2] जो समाज दूसरों की अपेक्षा अधिक पृथक होता है उसमें परिवर्तन बहुत धीमा होता है। दुर्गम पर्वतों, जंगलों या द्वीपों में रहने वाले समाज पृथक्करण के प्रभाव में सांस्कृतिक परिवर्तन और समृद्धि में बहुत पीछे रह जाते हैं।

पृथक्करण सामाजिक संगठन का सिद्धान्त

सामाजिक पृथक्करण से व्यक्ति और समूह के पर्याप्त विकास में जो बाधाएं पड़ती हैं उनका संक्षिप्त वर्णन ऊपर किया गया है। परन्तु सामाजिक पृथक्करण सामाजिक संगठन में एक मूल सिद्धान्त भी है। प्रत्येक समाज में स्त्री और पुरुषों के पारस्परिक सम्पर्क में न्यूनाधिक अलगाव रखा जाता है। जाति, धर्म, संस्कृति तथा वर्ण के आधार पर भी सामाजिक पृथक्करण प्रचलित है। कुछ विशिष्ट सामाजिक सम्बन्धों में जैसे सास-दामाद, ससुर-बहू अथवा अन्य निकटस्थ सम्बन्धियों में पारस्परिक सम्पर्क स्वतन्त्र नहीं होता है। इसी प्रकार हर समूह में विदेशी व्यक्ति को पृथक रखा जाता है। उसी समाज में विशिष्ट समूहों के बीच अलगाव (बचाव) अथवा सामाजिक दूरी बनाए रखी जाती है। व्यवसाय, संस्कृति, धर्म या राष्ट्रीयता के आधार पर नगरों में पृथक पृथक बस्तियाँ होती हैं। सम्भवतः समूहों के बीच में पृथक्करण प्रत्यक्ष की गुत्थियां बनाये रखने के लिए किया जाता है। समाज में अनेक प्रकार के सम्बन्ध होते हैं इनमें पारस्परिक बचाव और पारस्परिक निकटता की नियमबद्ध व्यवस्था होती है। इसलिए सामाजिक निकटता और सामाजिक दूरी दोनों ही समाज की रचना के सिद्धान्त हैं। व्यवस्थित आंशिक सामाजिक पृथक्करण

---

1 The longer the isolation the more it signifies a deep hiatus between the ends of this individual and those of the group. Removal from social contact makes it impossible to share ends with other. Kingsley Davis, *Human Society*, 1957, p 153.

2 Gillin and Gillin, *Cultural Sociology* (1948) p 1?9

सुदृढता और विरोधी कहा गया है। दूसरे समाजशास्त्रियों ने ठीक इसके विपरीत सदा विभिन्न प्रकार की सामाजिक प्रक्रियाओं का वर्णन किया है किन्तु उपरोक्त दोनों वर्गीकरण हमारी समस्या का यथोचित समाधान नहीं कर सकते। हम तो इनके बीच का मार्ग अपनाना चाहिए। यह सत्य है कि समाज में अनेक प्रकार की प्रक्रियाएँ होती हैं किन्तु वैज्ञानिक अध्ययन की सुविधा के लिए यह वांछित है कि हम उन असंख्य सामाजिक प्रक्रियाओं में से मौलिक आधारभूत प्रक्रियाओं का विश्लेषण करें। पार्क और बर्गेस ने इन प्रक्रियाओं के चार प्रधान प्रकारों—प्रतिस्पर्द्धा, संघर्ष, व्यवस्थापन और सात्मीकरण—का विश्लेषण किया है। आधुनिक प्रमुख समाजशास्त्री मैकाइवर, मर्टन, मेरिल आदि इस सूची में सहयोग को जोड़ देते हैं। हम भी सामाजिक प्रक्रिया के पांच प्रधान प्रकारों (रूपों) की चर्चा करेंगे। हाँ, यह संकेत कर देना लाभदायक होगा कि इन पांच मौलिक प्रक्रियाओं में से सहयोग, व्यवस्थापन और सात्मीकरण सहगामी अथवा संयुक्तक प्रक्रियाएँ और प्रतिस्पर्द्धा और संघर्ष को असहगामी अथवा विभाजक प्रक्रियाएँ हैं। पहले वर्ग की प्रक्रियाओं से सामाजिक असंतुलन को संतुलन में बदलने का प्रयत्न होता है और दूसरे वर्ग की प्रक्रियाओं से संतुलन भंग होकर असंतुलन उत्पन्न होता है।

### सामाजिक प्रक्रियाओं की विशेषताएं

सामाजिक प्रक्रिया के मौलिक रूपों की निम्नलिखित विशेषताएं हैं —

(१) सामाजिक और सांस्कृतिक व्यवस्था में सामाजिक प्रक्रियाएँ होती रहती हैं। इसलिए उन पर विशिष्ट समाज की रचना और विशेषताओं का प्रभाव पड़ना स्वाभाविक है। समस्त सामाजिक प्रक्रियाएं किसी न किसी रूप में प्रत्येक समाज में होती हैं। ये तो मनुष्यों के प्रत्येक समूह या संस्था में क्रियाशील होती हैं। किसी भी संस्था या समूह (परिवार, गाँव आदि) को ले लीजिए उसमें सहयोग और संघर्ष दोनों ही कुछ या अधिक मात्रा में व्याप्त मिलेंगे।

(२) यों तो एक समाज अथवा समूह में समस्त मौलिक सामाजिक प्रक्रियाएँ होती रहती हैं परन्तु उनमें से कौन प्रधान रहे और कौन गौण यह समाज पर निर्भर रहता है। उसमें कुछ प्रक्रियाओं को महत्वपूर्ण समझा जाता है इसलिए उन्हें प्रोत्साहित किया जाता है और जिन प्रक्रियाओं को गौण अथवा न्यूनतम महत्व का समझा जाता है उन्हें दबा दिया जाता है। उदाहरण के लिए अमरीका और अन्य औद्योगिक पाश्चात्य समाजों में आर्थिक और राजनैतिक कार्यों में प्रतिस्पर्द्धा को सर्वाधिक महत्व दिया जाता है। यहाँ प्रतिस्पर्द्धा को अत्यधिक प्रोत्साहन मिलता है और दूसरी ओर, शिक्षा, राजनीति, मनोरंजन तथा मित्रता में भी सहयोग को प्रोत्साहन नहीं मिलता। अन्य समाजों में मौलिक मान इस प्रकार के होते हैं जिनमें सहयोग मिलता है और प्रत्येक क्षेत्र में प्रतिस्पर्द्धा को यथासम्भव दबाया जाता है। इसी प्रकार कुछ समाजों में युद्धप्रिय गुणों का [illegible] होती है जब कि दूसरों में शान्ति

सामाजिक अन्तःक्रिया के उस रूप को सहयोग कहते हैं जिसमें दो या अधिक व्यक्ति एक सामान्य ध्येय की पूर्ति के लिए साथ-साथ कार्य करते हैं।[1] फेयरचाइल्ड द्वारा सम्पादित समाजशास्त्र के शब्दकोष में सहयोग की परिभाषा इस प्रकार दी गई है — सहयोग वह प्रक्रिया है जिसमें व्यक्ति अथवा समूह न्यूनाधिक संगठित रूप से अपने प्रयत्नों को सामान्य उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए संयुक्त करते हैं।[2] इस प्रकार दो या अधिक व्यक्तियों अथवा समूहों ने किसी समान रूप से इच्छित उद्देश्य की प्राप्ति के लिए जब मिलकर प्रयत्न किए हों तो कहा जायगा कि उनमें सहयोग है। सहयोग करने वाले तब तक निरन्तर साथ-साथ प्रयत्न करते हैं जब तक लक्ष्य की प्राप्ति न हो जाए। *सहयोग की प्रक्रिया के दो तत्व हैं*—(१) दो या अधिक व्यक्तियों में एक सामान्य उद्देश्य को प्राप्त करने का निश्चय, और (२) न्यूनाधिक संगठित रूप में साथ-साथ निरन्तर प्रयत्न करना।

## प्रकृति

मनुष्य अपने जन्म तक के लिए अन्य व्यक्तियों के सहयोग पर निर्भर है। सन्तानोत्पत्ति की सामान्य अभिलाषा में पति पत्नी में सहयोग होने से ही बच्चे का जन्म सम्भव है। जन्मते ही बच्चा माता पिता के सहयोग पर आश्रित हो जाता है। उसका लालन पालन, शिक्षा-दीक्षा सभी तो परिवार के अन्य सदस्यों के स्नेहमय सहयोग से पूरे होते हैं। मनुष्य को अपने सफल जीवन यापन के लिए जिन गुणों, दक्षताओं और योग्यताओं की आवश्यकता होती है उन सबको वह परिवार, पड़ोस, *विद्यालय आदि में दूसरों के सहयोग से सीखता है। सामाजिक सफलता के लिए वह* जो कुछ सीखता है वह अन्य व्यक्तियों और समूहों के सहयोग के बिना सम्भव नहीं है। इसी प्रकार व्यक्तियों की अपनी मानसिक और भावात्मक आवश्यकताओं की पूर्ति में भी दूसरों का सहयोग आवश्यक है। अन्य लोगों से पृथक रहकर उसका मानसिक विकास कुण्ठित हो जाता है। उसकी प्रेम, स्नेह, दया, कृपा, राग आदि की इच्छा भी बिना दूसरों के सहयोग से पूर्ण नहीं हो पाती। प्रेमी, मित्र अथवा जीवन-साथी की इच्छा करना व्यक्ति के लिए अनिवार्य है। इसी प्रकार, जीवन की मूलभूत आवश्यकताओं भोजन, वस्त्र, मकान और काम-तृप्ति की सन्तुष्टि में मनुष्य बिना दूसरों की सहायता सहयोग के सफल नहीं हो सकता।

मनुष्य का जीवन-संग्राम बड़ा कठिन होता है। आए दिन उसे कठिनाइयों और विपत्तियों का सामना करना पड़ता है। रोग, मृत्यु जैसी आपदाओं सामाजिक

---

1 Co-operation thus may be defined as a form of social interaction wherein two or more persons work together to gain a common end. Merrill & Eldredge, *op cit*, p. 494.

2 Co-operation is the process by which individuals or groups combine their efforts in a more or less organised way for the attainment of common objectives.

संघर्षों तथा प्रतिस्पर्द्धा-सभी में हर व्यक्ति स्वाभाविकता से सम्बन्धियों और मित्रों के सहयोग से स्थिति पर काबू पाता है। उत्पादन में अधिक कुशलता पाने के लिए भी श्रम विभाजन, विशेषीकरण का आधार सहयोग रखना पड़ता है। परिवार, पड़ोस, ग्रामों अथवा नगरों, समुदाय के सामान्य कल्याण में सभी अपने-अपने रूप में न्यूनाधिक संगठित होकर साथ-साथ यत्न करते हैं। समूह अथवा समाज की रक्षा, स्वास्थ्य एवं कल्याण के लिए उनके सभी सदस्यों का संयुक्त प्रयत्न करना एक अनिवार्य आवश्यकता है। संस्कृति जो मानव समाज की अनोखी विशेषता है के विकास और समृद्धि में समाज के सभी सदस्यों का सहयोग होता रहा है और होता रहेगा।

संक्षेप में मनुष्यों का मिल-जुल कर सामान्य उद्देश्य को पाने का प्रयत्न करना व्यक्तिगत और सामाजिक दोनों दृष्टियों से अनिवार्यतः आवश्यक है। न जाने कितने रूपों में मनुष्य परस्पर सहयोग किया करते हैं। जीवन और समाज के हर क्षेत्र में सहयोग की प्रक्रिया कार्य करती है। सहयोग सामाजिक जीवन की आधारभूत और सर्वोपरि आवश्यकता है। यह समाज के संगठन का प्रथम सिद्धान्त है।

## सहयोग के रूप

समाज के प्रत्येक समूह, समिति या संगठन में सहयोग होता रहता है। विभिन्न प्रकार के उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए परिवारों से राष्ट्रों तक में परस्पर सहयोग होता है। युद्ध और शान्ति दोनों में ही सहयोग का अनुपम महत्त्व है। शान्ति बनाये रखने और सभ्यता के विकास के लिए राष्ट्रों के पारस्परिक सहयोग की अचूक माँग। संयुक्त राष्ट्र संघ और उसके विभिन्न विशिष्ट संगठनों में देखने को मिलती है। सहयोग के प्रमुख रूप आर्थिक, राजनीतिक, सामाजिक, शैक्षणिक, धार्मिक और सांस्कृतिक हैं। परिवार और समुदाय सामाजिक सहयोग से ही बनते और चलते हैं। राजनीतिक दलों का आधार राजनीतिक सहयोग है। इसी प्रकार आर्थिक संगठनों और संस्थाओं में आर्थिक सहयोग मूलभूत कारक है। इसी प्रकार शैक्षणिक, धार्मिक और सांस्कृतिक संगठनों और संस्थाओं का आधार क्रमशः शैक्षणिक, धार्मिक और सांस्कृतिक सहयोग है।

सहयोग पैदा होता है।[1] क्रोपोटकिन ने पारस्परिक सहायता को मानव विकास में एक महत्वपूर्ण कारक माना है। भारत में सामुदायिक विकास योजनाएं पारस्परिक सहायता और स्वावलम्बन के सिद्धान्तों पर आधारित हैं।

मनुष्यों में सहयोग सदैव समान अंश में नहीं रहता है। कभी-कभी उनमें सहयोग का अति न्यून अंश होता है और कभी अत्यधिक अंश। सहयोग के अत्यधिक अंश होने पर घनीभूत सहयोग होता है।

### विचारयुक्त एवं अचेतन सहयोग

जब लोग किसी उद्देश्य की प्राप्ति के लिये विचारयुक्त सहयोग करते हैं तो वे रीतियों और कार्य प्रणालियों को अपनाने पर पहले सहमत हो जाते हैं। खन्दक या दल-दल से गाड़ी निकालने में लोग जो सहयोग करते हैं वह विचारयुक्त सहयोग का उदाहरण है। इसी प्रकार किसी संस्था के उन्मूलन (जैसे जमींदारी उन्मूलन अथवा बेगार उन्मूलन) अथवा एक नये राज्य की स्थापना, भाषा की स्वीकृति आदि के लिए आन्दोलन चलाना इसी प्रकार के सहयोग पर आश्रित होता है। हाकी या फुटबाल के मैच में भी खिलाड़ियों में विचारयुक्त सहयोग होता है। किन्तु जब लोग एक धार्मिक संस्कार को करते हैं अथवा किसी राष्ट्रीय पर्व को मनाते हैं तो उनमें अचेतन सहयोग होता है। इसी प्रकार कालेज की प्रतिष्ठा, परिवार या राजनैतिक दल आदि की सुदृढ़ता बनाए रखने के लिये उनके सभी सदस्य साधारण एवं अनुमोदित आचरण ही करते हैं। इस स्थिति में सबका प्रयत्न सामूहिक कल्याण और प्रतिष्ठा की अभिवृद्धि करना है किन्तु उसके लिये वे परम्परागत अचेतन आचरण ही करते हैं।

### सहयोग के प्रकार

**प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष**—मैकाइवर ने सहयोग के दो प्रकार माने हैं—(१) प्रत्यक्ष सहयोग और (२) अप्रत्यक्ष सहयोग। जब दो या अधिक व्यक्ति (या समूह) एक साथ समान या मिलते जुलते काम करते हैं तो उनके बीच में प्रत्यक्ष सहयोग होता है। कई व्यक्तियों द्वारा एक खेत को मिलकर जोतना, बोना या काटना प्रत्यक्ष सहयोग है। जब कई व्यक्ति एक उम्मेदवार के लिये चुनाव प्रचार करते हैं और उसमें भाषण करते हैं, व्यक्ति-व्यक्ति के पास अथवा घर घर जाकर मत माँगते हैं अथवा चुनाव के लिये संगठन करते हैं तो उनमें प्रत्यक्ष सहयोग होता है। इसके विपरीत एक सरकारी विभाग, विश्वविद्यालय, बैंक अथवा कम्पनी के कर्मचारियों में जो सहयोग होता है वह अप्रत्यक्ष है। अप्रत्यक्ष सहयोग में सभी लोग समान उद्देश्य की पूर्ति में मिल जुल कर तो प्रयत्न करते हैं परन्तु उन सबके कार्य भिन्न और पृथक होते हैं।

**प्राथमिक द्वितीयक आदि**—ग्रीन तथा कुछ अन्य समाजशास्त्रियों ने सहयोग के तीन प्रकार बताये हैं—(१) प्राथमिक, (२) द्वितीयक, और (३) तृतीयक सहयोग।

---

[1] Mutual aid is a special name for co-operation. E. S. Bogardus: Sociology, p. 351

इस वर्गीकरण का आधार प्राथमिक, द्वितीयक और तृतीयक समूहों में होने वाले सामाजिक सम्बन्ध है। प्राथमिक समूहों (परिवार, पड़ोस, मित्र मण्डली एवं किसी दल या संघ का अन्तरंग समूह) में व्यक्ति और समूह के स्वार्थ में कोई अन्तर नहीं होता। प्रत्येक सदस्य समूह के स्वार्थों की पूर्ति में ही अपने स्वार्थों की सफलता समझा करता है। यहाँ साधन और साध्य में भेद नहीं होता। प्रत्येक स्थिति में एक-दूसरे से सहयोग करना अत्यधिक महत्त्वपूर्ण माना जाता है। यह प्राथमिक सहयोग है। द्वितीयक समूहों (आर्थिक, राजनैतिक, सांस्कृतिक और धार्मिक सभा) के सदस्यों में होने वाले सहयोग को द्वितीयक कहते हैं। इन सभाओं के सदस्यों में से प्रत्येक के समान स्वार्थ होते हैं। इन स्वार्थों को वैयक्तिक प्रयत्न से नहीं पूरा किया जा सकता। अतः श्रम विभाजन, विशेषीकरण आदि से प्रत्येक सदस्य अपनी योग्यता के अनुसार कोई पृथक् काम करता है जो दूसरे लोगों के कार्य का पूरक या सहायक होता है। आधुनिक समाज में ऐसे अनेक द्वितीयक संगठन हैं जिनमें द्वितीयक सहयोग की प्रधानता है। तृतीयक सहयोग उस सहयोग को कहते हैं जो समाज के विभिन्न द्वितीयक समूहों में परस्पर व्यवस्थापन के लिए होता रहता है। विद्यमान परिस्थितियों से अनुकूलन करने की प्रक्रिया को व्यवस्थापन कहते हैं।

**आगबर्न का वर्गीकरण**—आगबर्न ने सहयोग के तीन प्रकार बताये हैं। जब लोग एकसा कार्य करने में साथ-साथ प्रयत्न करते हैं तो उनके सहयोग को सामान्य सहयोग कहा जाता है। जब हम अपने मित्र, साथी अथवा सगे-सम्बन्धियों के काम में हाथ बँटाते हैं तो हमारा सहयोग और उनके लिए अधिक गुणकारी होता है। इसे मित्रवत् सहयोग कहते हैं। सामान्य सहयोग का दूसरा प्रकार [illegible] रूप है। इसमें किसी कार्य को पूरा करने में प्रत्येक सदस्य अपनी क्षमतानुसार प्रयत्न करके दूसरों के प्रयत्न का पूरक बनता है। श्मशान में दाहसंस्कार, स्कूल अथवा सड़क का निर्माण इसी प्रकार के सहयोग से होता है। सामान्य सहयोग में यदि लोग पृथक् और भिन्न कार्य करते हुए एक सम्पूर्ण कार्य को सम्पन्न करते हैं तो उनके विभिन्न श्रमों का एकीकरण होता है। मकान अथवा बाँध के निर्माण में सैकड़ों अथवा हजारों मजदूरों, राजों, इन्जीनियरों, लुहारों आदि के विभिन्न श्रमों का एकीकरण करके ही एक ध्येय की पूर्ति हो सकती है।

**सहयोग का महत्त्व**—उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट होता है कि सामाजिक जीवन का प्राथमिक सिद्धान्त सहयोग ही है। समाज की अनेक बाधाओं और असफलताओं की प्रक्रिया पर सहयोग का आवरण चढ़ाने से ही समाज में एकता और दृढ़ता कायम रह सकती है। सहयोग का विपरीत (विरोध) संघर्ष है न कि प्रतिस्पर्द्धा। एक समूह द्वारा प्रतिस्पर्द्धा या संघर्ष में सफल रहने हेतु किसी भी प्रकार आन्तरिक सहयोग होना नितान्त आवश्यक है। यही कारण है कि शान्ति और युद्ध दोनों ही काल में हर समूह अपने अधिकतम सहयोग करने का प्रयास किया करता है। किन्तु

कुछ लोग समाज के विकास में प्रतिस्पर्द्धा का ऐतिहासिक महत्व बहुत बढ़ा चढ़ा कर कहते हैं। विशेषकर उन्नीसवीं शताब्दी के विचारकों ने डारविन के "योग्यतम का अतिजीवन" के सिद्धान्त को अंधाधुंध अपनाया। मनुष्यों में, पशुओं अथवा पौधों की भाँति जीवन को बनाये रखने के लिये कड़ी प्रतिस्पर्द्धा नहीं होती। मनुष्य ने अपने जीवन और समाज का सम्पूर्ण विकास सहयोग के द्वारा किया है। हाँ प्रतिस्पर्द्धा उनके सहयोग को घनीभूत और दिग्दर्शित करने में अवश्य सहायक हुई है। आधुनिक भौतिकवादी समाजों (अमरीका आदि) में सहयोग की अपेक्षा प्रतिस्पर्द्धा को अधिक महत्व दिया जाता है। यह विशेष प्रवृत्ति इन समाजों के प्रतिमानों का परिणाम है।

समाजों के विकास में सहयोग के व्यापक महत्त्व की उपेक्षा नहीं की जा सकती। संस्कृतियों की उन्नति में सैकड़ों हजारों वर्षों में लोग सहयोग करते आये हैं। आधुनिक गौरवमयी विशाल सभ्यता का मूलाधार सहयोग है। समनर ने ठीक ही कहा है कि प्रतिस्पर्द्धा भी तभी सफल होती है जब लोगों में सहयोग हो। हम नित्यप्रति ऐसे अनेक उदाहरण पाते हैं जिनमें लोग किसी बड़े उद्देश्य की सिद्धि के लिये अपने छोटे छोटे विरोधों को दबा कर संयुक्त प्रयत्न करते हैं। रूथ बेनेडिक्ट ने आदिम संस्कृतियों से अनेक उदाहरण देकर यह सिद्ध किया है कि लोगों में सहयोगी भावना को सर्वत्र अत्यधिक महत्व दिया जाता है। किन्तु ऐसे कबायली भी हैं जहाँ जीवन में भयंकर प्रतियोगिता को ही सर्वोपरि महत्त्व मिलता है। भारतीय समाज में सहयोग को प्राथमिकता दी जाती है। लेकिन एक बात सदैव स्मरण रखनी चाहिए। किसी भी समाज में न तो पूर्णतया प्रतियोगिता होगी और न पूर्ण सहयोग, और न अकेले व्यवस्थापन, सात्मीकरण तथा संघर्ष ही किसी समाज में मिलेंगे। प्रत्येक समाज में सामाजिक अन्तःक्रिया के सभी मौलिक रूप मिलते हैं। इन सामाजिक प्रक्रियाओं के सापेक्षिक महत्व में किसी को कम प्रधानता दी जाती है और किसी को अधिक। इसलिए सामाजिक प्रक्रियाओं में सापेक्षिक महत्व के अंश का ध्यान रखना अत्यन्त आवश्यक है। शान्तिकाल में राष्ट्रों के अन्तर्गत विभिन्न संस्थाओं, वर्गों और अल्पसंख्यक समूहों तथा संघों में व्यापक प्रतिस्पर्द्धा होती है किन्तु ज्यों ही अन्तर्राष्ट्रीय संघर्ष (युद्ध) की स्थिति आती है सम्पूर्ण राष्ट्र एक सुदृढ़ इकाई बन जाता है। राष्ट्रीय नैतिक अवस्था बहुत ऊँची हो जाती है जो स्वयं एक सामान्य लक्ष्य को प्राप्त करने के लिये सहयोगी क्रिया की द्योतक है। राष्ट्र की सुरक्षा के लिये अधिकारी तथा नागरिक राष्ट्रीय प्रतीकों की प्रतिष्ठा के लिये राष्ट्रीय उद्देश्यों में अपने उद्देश्यों और स्वार्थों को विलीन कर देते हैं। सम्पूर्ण राष्ट्र एक व्यक्ति की भाँति उठ खड़ा होता है व्यक्ति और राष्ट्र में कोई अन्तर नहीं रह जाता है। नागरिकों के आन्तरिक अन्तर, प्रतियोगिता और संघर्ष जो उत्पन्न होते थे भुला दिये जाते हैं और सभी वर्गों और हितों के लोग आक्रमणकारी शत्रु का मुकाबला करने के लिए डट जाते हैं।

प्रतियोगिता की प्रकृति अवैयक्तिक, बहुधा अचेतन, निरंतर और सर्वव्यापी होती है। प्रतियोगी एक दूसरे से अनभिज्ञ रहते हुए उद्देश्य प्राप्ति का निरंतर प्रयत्न करते रहते हैं। प्रतियोगिता में उद्देश्यों पर ही सारा ध्यान केंद्रित रहता है। यदि प्रतियोगिता की दिलचस्पी प्रतिस्पर्धा के उद्देश्यों से हट कर व्यक्तिगत प्रतियोगियों पर टिक जाय तो वे प्रतिद्वंद्वी हो जाते हैं। प्रतिद्वंद्विता वैयक्तिक प्रतिस्पर्धा है।[1] समस्त सामाजिक प्रक्रियाओं में प्रतिस्पर्धा सबसे अधिक अवैयक्तिक है अथवा व्यक्ति को यह ज्ञात नहीं होता है कि वह स्वल्प सामाजिक मूल्यों के लिए प्रतियोगिता कर रहा है। यदि उसे इसकी अस्पष्ट चेतना भी हो जाय तब भी अपने प्रतियोगियों से उसका परिचय सम्भव नहीं होता है। विश्वविद्यालय की परीक्षाओं में परीक्षार्थियों को हजारों प्रतियोगियों से प्रतियोगिता करनी पड़ती है। यही बात जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में सत्य है। उत्पादक को न जाने अन्य कितने उत्पादकों से प्रतियोगिता करनी पड़ती है। ये प्रतियोगी समाज या देश के बाहर और भीतर सभी जगह पर होते हैं। जिस सामाजिक रचना में हम रहते हैं वही हम में प्रतियोगिता करने की प्रवृत्ति पोषित करती है। घर में विद्यालय और खेल के मैदान में बच्चे को प्रारम्भिक जीवन में सफल प्रतियोगिता का महत्व ज्ञात होने लगता है। उसे यह भी ज्ञात हो जाता है कि अधिकांश महत्वपूर्ण पदों तथा प्रतिष्ठा प्रतीकों में से बहुतों को प्राप्त करने के लिए उसे अपने साथियों से प्रतिस्पर्धा करनी पड़ेगी। जो व्यक्ति मानसिक अभाव, शारीरिक विकलता अथवा स्वभावगत अनिच्छा के कारण सफलतापूर्वक प्रतियोगिता नहीं कर सकते हैं उनके व्यक्तित्व के विकास में अनेक कठिनाइयाँ आती हैं। प्रतिस्पर्धा हर प्रकार के समाज में मिलती है। गत्यात्मक समाजों में अपेक्षाकृत स्थिर समाजों में बहुत अधिक प्रतियोगिता होती है। सामाजिक जीवन की स्थिति और क्षेत्र में प्रतिस्पर्धा होती है।

## प्रतिस्पर्धा के रूप

सामान्यतः प्रतिस्पर्धा के सामाजिक आर्थिक राजनैतिक प्रजातीय और सांस्कृतिक रूप होते हैं। गिलिन और गिलिन ने प्रतिस्पर्धा के चार विभिन्न रूप बताए हैं —(१) आर्थिक (२) सांस्कृतिक (३) भूमिका और स्थिति के लिए और (४) प्रजातीय।[2]

आर्थिक प्रतियोगिता उत्पादन विनिमय वितरण और उपभोग के क्षेत्रों में विभिन्न प्रकार के क्रिया-कलापों में होती है। उत्पादकों में गला-काट प्रतियोगिता से बचने के लिए बड़े व्यापार संगठन बन जाते हैं। इसी प्रकार उपभोक्ता भी अवांछित प्रतियोगिता से बचने के लिए उपभोक्ता-सहकार-संस्थाएं आदि बना लेते हैं।

1 When there is a interest from the objects of competition to the competitors themselves rivalry results Rivalry is personalized competition Ogburn and Nimkoff *Handbook of Sociology* p 234

2 Gillin and Gillin *Cultural Sociology* pp 59--600

जाता है। ऐसी स्थिति में, मनुष्यों (और उनके समूहों तथा समितियों) में तीव्र और व्यापक प्रतियोगिता होती है। भौतिकवादी समाजों, जैसे, अमरीका, इंगलैण्ड तथा कुछ अन्य पश्चिमी राष्ट्रों में सामाजिक जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में प्रतियोगिता को अत्यधिक महत्व दिया जाता है। व्यक्तित्व के विकास, व्यक्तिगत सम्पत्ति के अर्जन और संग्रह तथा सामाजिक स्थिति में उन्नति के लिए व्यक्ति या परिवार, पड़ोस, विद्यालय, खेल के मैदान, समुदाय, दफ्तर या कारखाने तथा स्थानीय स्वायत्त शासन और प्रादेशिक एवं राष्ट्रीय प्रशासनिक संस्थाओं में कठोर प्रतियोगिता का मुकाबला करना पड़ता है। सारांश यह है कि व्यक्ति को सामूहिक जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में दूसरे लोगों से प्रतियोगिता कर अपने विकास और प्रतिष्ठा को बनाये रखने का निरन्तर अथवा अथवा चेतन प्रयास करना पड़ता है। अनेकानेक समितियों और संघों का विकास इसी प्रकार की सफलता में अत्यधिक सहायक है। किंग्सले डेविस ने पाश्चात्य समाजों को लक्ष्य कर लिखा है कि वहाँ प्रतियोगिता को आधुनिक सभ्यता का एक आवश्यक लक्षण कहा जाने लगा है क्योंकि इसका और प्रगति का स्पष्ट सम्बन्ध दृष्टिगोचर होता है।[1]

भले ही अनियंत्रित और अवांछित प्रतिस्पर्द्धा को नकारात्मक माना जाय क्योंकि इससे समाज में संघर्ष और विघटन बढ़ता है परन्तु आधुनिक समाजों में प्रतिस्पर्द्धा को नकारात्मक मूल्य प्राप्त है। यह स्पृहणीय हो गई है और उसे यथाशक्ति प्रोत्साहन मिलता है। समाजवादी देशों में व्यक्तिगत स्वार्थों की पूर्ति को कोई स्थान नहीं है। वहाँ सामूहिक स्वार्थ ही सब कुछ है। इन सामूहिक स्वार्थों की सप्रभाविक और शीघ्र प्राप्ति के लिए वहाँ भी प्रतिस्पर्द्धा को अधिकतम महत्व प्राप्त है। वे इसे समाजवादी प्रतियोगिता कहते हैं। कृषि उत्पादन बढ़ाने के लिये समाजवादी विभिन्न सामूहिक कृषि-संगठनों में नियन्त्रित प्रतियोगिता को पूरा प्रोत्साहन देते हैं। इसी प्रकार, विभिन्न प्रयोगशालाओं एवं कारखानों में प्रतियोगिता कराके श्रेष्ठतम परिणाम लाये जाते हैं। रूस के आर्थिक, राजनीतिक और सांस्कृतिक विकास में इस समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा का भारी योगदान है। अतएव यह निःसन्देह सत्य है कि सीमित और समाज निर्देशित प्रतियोगिता में कार्य की श्रेष्ठतम सफलता के लिये स्फूर्ति और प्रेरणा मिलती है तथा यह न्यूनतम अपव्यय से हो जाता है। प्रतियोगिता मनुष्य और समाज की कार्य-क्षमता को बढ़ाता है।

## संघर्ष

हम लिख चुके हैं कि जब प्रतियोगिताओं का अभीष्ट लक्ष्यों से ध्यान हटकर व्यक्तियों पर आ जाता है तो प्रतिद्वंद्विता पैदा हो जाती है। यह प्रतिद्वन्द्विता संघर्ष

1 In fact its obvious connection with what is call d progress has led to its enthronement in some cir les as the essential feature of modern ci ilization Kingsley Davis *Human Society* p 163-65

प्रतिकूल लक्ष्यों की प्राप्ति का प्रयत्न करें अथवा उनकी प्राप्ति के लिए परस्पर विरोधी रीतियाँ अपनाएँ।

संघर्ष की प्रकृति प्रतिस्पर्द्धा से भिन्न है। इसकी प्रमुख विशेषताएं चेतना, वैयक्तिकता एवं अनिरन्तरता है। संघर्ष में व्यक्ति और समूह अपने उद्देश्यों में पूर्ण परिचित होते हैं और विरोधियों की क्षमता का भी उन्हें ज्ञान होता है। उनमें परस्पर वैयक्तिक विरोध होता है। वे विरोधियों के प्रति अति सतर्क होते हैं। उनमें विरोधी को दबाने या नष्ट करने के लिए घृणा, क्रोध, तीव्र उद्वेग और अत्यधिक शक्तिशाली उत्तेजना होती है और इसी पर उनका समस्त ध्यान और प्रयत्न एकाग्र हो जाता है।[1] संघर्ष कभी भी निरन्तर एक ही तीव्रता से नहीं चल सकता। इसमें समय समय पर शिथिलता आ जाती है और कभी वह रुक जाता है। इस अनिरन्तरता का कारण यह है कि विरोधियों के तीव्र उद्वेगों में उतार चढ़ाव होते रहते हैं और उनकी शक्ति और साधनों की एकाग्रता भी समान नहीं रहती। कई बार यह शिथिलता प्रतिद्वन्द्वी को धमका न के लिए जान बूझ कर की जाती है।

संघर्ष के रूप

कुछ समाजशास्त्री संघर्ष के दो रूप—पूर्ण और आंशिक—मानते हैं। किन्तु व्यावहारिक जीवन में इन दो रूपों में भेद करना अत्यधिक कठिन हो जाता है। पूर्ण एवं आंशिक संघर्षों में केवल मात्रा का अन्तर है। संघर्ष के प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूपों में अन्तर करना अधिक महत्वपूर्ण है। जब दूसरों के प्रयत्नों के ठीक विरोधी कार्य किया जाय जिससे वे अपने साध्यों को न प्राप्त कर पायें तो वह प्रत्यक्ष संघर्ष होता है। युद्ध, दो दलगत संघर्ष अथवा व्यक्तियों में परस्पर मार-पीट या हत्या प्रत्यक्ष संघर्ष के उदाहरण हैं। किन्तु जब विरोधी दल एक दूसरे का प्रत्यक्ष विरोध न करके कुछ उद्देश्यों की प्राप्ति का इस प्रकार प्रयत्न करें जिससे दूसरों को उन्हें प्राप्त करने में रुकावट पड़े तो इसे अप्रत्यक्ष संघर्ष कहेंगे। अनियन्त्रित प्रतियोगिता अप्रत्यक्ष संघर्ष है। विरोधी दलों में परस्पर घृणा, अविश्वास और क्रोध तथा हानि पहुँचाने की भावना अप्रकट संघर्ष है। शीतयुद्ध इसी प्रकार का संघर्ष है। इसमें दोनों विरोधियों में तनाव होता है। प्रकट या अप्रत्यक्ष संघर्ष तब प्रारम्भ हो जाता है जब विरोधी लोगों या समूहों में परस्पर प्रकट शत्रुता का अथवा हिंसा प्रारम्भ हो जाए। गृह युद्ध, अन्तर्राष्ट्रीय युद्ध, शत्रुओं की हत्या अथवा उन्हें आहत करना, पारिवारिक झगड़े आदि इसी प्रकार के संघर्ष हैं।

संघर्ष के प्रकार

व्यक्तिगत, प्रजातीय, वर्ग, राजनीतिक एवं अन्तर्राष्ट्रीय संघर्ष, संघर्ष के प्रमुख प्रकार हैं। व्यक्तिगत संघर्ष में व्यक्ति और व्यक्ति के बीच संघर्ष होते हैं। क्रोध प्रति

1 Park and Burgess *Introduction to the Science of Sociology* p 574

की उत्पत्ति अवश्यभावी है। विभिन्न राष्ट्रीय समुदायों अथवा उपसंस्कृतियों में होने वाले संघर्षों का आधार उनकी जाति-केन्द्रीयता है। मनुष्य सदैव अपने राष्ट्र या संस्कृति को पसन्द करता है और दूसरा को नापसन्द।

मानव प्रकृति में संघर्ष निहित नहीं होता है। हां अपने ध्येयों की पूर्ति के लिए विरोधी से संग्राम कर सफलता प्राप्त करने की शिक्षा हर समाज में चेतन अथवा अचेतन रूप में दी जाती है। जहां सहयोग से काम नहीं बनता वहां संघर्ष का आश्रय लेना ही पड़ता है। इसीलिए मकाइवर ने कहा है कि समाज संघर्ष से काटा हुआ सहयोग है।[1] अतीत के समाजों में संग्राम और हिंसा का गवाह इतिहास है। आज भी समाज में संघर्ष अनेक रूपों में प्रकट होता है। फिर सम्भवतः संघर्ष विहीन भावी समाज की कल्पना करना मूर्खता होगी। संघर्ष के नम्र रूप—प्रतिस्पर्द्धा और स्पर्द्धा तो सदैव बने रहेंगे। हाँ प्रत्यक्ष संघर्ष का जिसमें हिंसा और बरबादी होती है, फिर वह चाहे किसी रूप में प्रकट हो समाज से बहिष्कार कर देना चाहिए। दार्शनिक बर्ट्रेंड रसल और गांधी जी का विचार है कि प्रत्यक्ष संघर्ष का बहिष्कार करना मनुष्य के लिये सम्भव है यदि उनमें ऐसा करने की उत्कट इच्छा हो। व्यक्तित्व और समाज के विकास में नम्र संघर्ष—प्रतिस्पर्धा स्पर्धा और जनतन्त्रीय प्रतिकूलता—ही आवश्यक हैं। उन्हें नियमित बनाये रखना समाज के लिये हितकर है। हाँ, जीवन की कठिनाइयों और समस्याओं से संघर्ष करने से व्यक्ति और समूह दोनों में आत्म चेतना, आत्म विश्वास बढ़ते हैं और कार्यक्षमता को बढ़ाने की इच्छा बढ़ती है। संघर्ष व्यक्ति और समूह के प्रयत्नों को एक दिशा और अधिक सशक्त होने के अवसर देता है। निरोध संघर्ष के बहिष्कार से ही मनुष्य जाति का परम कल्याण हो सकता है। विभिन्न संस्कृतियों एवं व्यवस्थाओं और शासन प्रणालियों के लोगों में शान्तिमय सह अस्तित्व रह सकता है। सबका जीवन सम्पन्न और समृद्ध बनाने का निरन्तर प्रयत्न प्रकृति अथवा अन्य बाह्य शक्तियों से संघर्ष करने से ही सफल हो सकता है। मनुष्यों में परस्पर सहयोग के परिणाम संघर्ष की अपेक्षा सब श्रेष्ठ और अधिक स्थायी होते हैं। सहयोग से ही सामाजिकता और एकता प्राप्त करने की मनुष्य की स्वाभाविक इच्छा पूरी हो सकेगी।[2]

## व्यवस्थापन

मनुष्य का पर्यावरण निरन्तर बदलता रहता है। उसमें होने वाले समस्त परिवर्तनों को मनुष्य या समूह भी पसन्द नहीं करते। नापसन्द परिवर्तनों (बाधाओं अथवा

---

1 Society is co-operation crossed by conflict
2 P Gisbert *Fundamentals of Sociology* (Orient Longman 1927) p 37

उनकी उच्छाएं दबी रहती हैं। अनौपचारिक रूप से विरोध प्रकट करने के बाद भी वे औपचारिक विरोध नहीं प्रकट करते और प्रचलित अवस्था के अनुकूल प्रकट आचरण करने लगते है। इसलिये एक अर्थ मे व्यवस्थापन को समस्त औपचारिक सामाजिक संगठन का आधार कहा जा सकता है। समाजो मे सम्पत्ति के अधिकार निहित स्वार्थ पारिवारिक संगठन दासता, जातियाँ और वर्ग आदि सभी व्यवस्थापन के प्रतिनिधि हैं। उनसे सम्बद्ध व्यक्तियों में असमानता, अन्याय और अयोग्यताओं के प्रति सदव से विद्रोह और घृणा की भावना रही है किन्तु फिर भी वे विवश होकर वर्तमान दशाओं से न्यूनाधिक समायोजन बनाये रहते हैं। उनकी स्वाभाविक इच्छाएं सीमित रहती हैं जिससे सामाजिक शान्ति बनी रहती है। परन्तु यह स्थिति पूर्ण अनुरूपता अथवा शान्ति की अवस्था में कभी भी विकसित नहीं हो पाती। व्यवस्थापन से दु:खदायी कठिनाइयों पर काबू पाने के लिये संघर्ष को केवल टालकर आवश्यकतानुसार अनुरूपता लाई जाती है।

इस तरह व्यवस्थापन एक अत्यधिक गत्यात्मक प्रक्रिया है क्योंकि यह संघर्षरत शक्तियों में एक सन्तुलन है जो कभी भी पुन: खुली हिंसा में बदल सकता है। संघर्ष को जन्म देने वाले तनाव और विरोध कदापि समाप्त नहीं होते, वे केवल अस्थायी रूप से नियन्त्रित हो जाते हैं। भारत में जाति व्यवस्था तथा दक्षिणी अफ्रीका में श्वेत और प्रजातियों की व्यवस्था विभिन्न जातियों अथवा प्रजातियों में व्यवस्थापन का परिणाम है। इनके निहित स्वार्थों (उच्च द्विज जातियाँ तथा श्वेत लोगों) को सदैव यह आशंका बनी रहती है कि शूद्र अथवा अश्वेत लोग किसी दिन भी अपने प्रति अन्याय और अयोग्यताओं से पीड़ित होकर इन व्यवस्थाओं के प्रति विद्रोह कर सकते हैं।

संघर्ष से विरोधी पक्षों की सामाजिक परिस्थिति निश्चित हो जाती है। व्यवस्थापन इसे औपचारिक बनाकर अपेक्षाकृत स्थायी कर देता है क्योंकि विजित (निबल) विजेता (प्रबल) के सामने झुक जाता है और परिस्थिति अनुकूल आचरण करने लगता है। पराजित समूह दूसरे की आधीनता न्यूनाधिक स्थायी रूप से स्वीकार कर लेता है और दूसरा अपनी प्रभुता को बनाये रखने के लिये अधीनों के प्रति अपने दायित्वों का पूरा करने का प्रयास करता है। अतएव जिन पक्षों में व्यवस्थापन होता है वे एक दूसरे के प्रति दायित्वों और अधिकारों को निभाने लगते हैं। परन्तु फिर भी दोनों पक्षों में प्रेम और घृणा की मनोवृत्तियाँ साथ-साथ बनी रहती हैं।[1]

संक्षेप में व्यवस्थापन की प्रकृति के निम्नलिखित प्रमुख लक्षण हैं —

---

1 In accommodation ... both love and hate attitudes coexist. Ogburn and Nimkoff *Handbook of Sociology* p 252

दोनों प्रकार के व्यवस्थापन में समझौता न्यूनाधिक अस्थायी होता है और विद्यमान स्थिति पर निर्भर रहता है।

### व्यवस्थापन की रीतियाँ

व्यवस्थापन लाने की अनेक रीतियाँ हो सकती हैं। इनके विकास के दो आधार होते हैं (१) पक्षों में सम्बन्धों का प्रकार और (२) लोगों की संस्कृति। गिलिन और गिलिन ने व्यवस्थापन की ७ प्रधान रीतियाँ बताई हैं (१) बलप्रयोग के सामने झुकना, (२) समझौता (३) पंचनिर्णय और सराधन (४) सहिष्णुता (५) स्थिति परिवर्तन, (६) उत्पादन और (७) युक्तिकरण।[1] हम यहाँ इन रीतियों का अति संक्षिप्त परिचय देंगे।

शारीरिक अथवा मानसिक बल प्रयोग के सामने झुककर अपने अधिकारों को छोड़ने को *बल प्रयोग से पृथकता* कहते हैं। समझौते में *लगभग समान शक्तिशाली* पक्ष संघर्ष अथवा प्रतियोगिता को छोड़कर अपने अपने कुछ स्वार्थों का त्याग कर मेल कर लेते हैं। दो समान शक्तिशाली पक्षों के संघर्ष को यदि तीसरे पक्ष की मध्यस्थता से मिटाया जाता है तो इसे पंचनिर्णय एवं सराधन कहते हैं। पहली रीति में मध्यस्थ का निर्णय दोनों पक्षों को अवश्य ही स्वीकार करना पड़ता है। दूसरी रीति में मध्यस्थ समझौते की शर्तों का सुझाव दे सकता है, उन्हें स्वीकार करना या न करना सम्बद्ध पक्षों पर आश्रित रहता है। यह दोनों रीतियाँ मध्यस्थता के ही रूपान्तर हैं। मध्यस्थता में तीसरा असम्बद्ध पक्ष संघर्षरत पक्षों के विचारों और दृष्टिकोणों को एक दूसरे तक ले जाता है और उन्हें उनका स्पष्टीकरण भी कर देता है। वह स्वयं अपना सुझाव या निर्णय नहीं देता।

सहिष्णुता में दोनों पक्ष एक दूसरे के दृष्टिकोणों और स्वार्थों के प्रति सहानुभूति और उदारता से सोचते हैं और यथासम्भव उन्हें स्वीकार करने का प्रयास करते हैं। सहिष्णुता प्रशंसनीय भी हो सकती है। पारस्परिक भेदों का शान्ति से सहना ही सहिष्णुता है। *स्थिति परिवर्तन व्यवस्थापन की बड़ी असाधारण रीति है।* अपने धर्म या संस्कृति को छोड़कर दूसरे धर्म या संस्कृति को अपना लेना स्थिति-परिवर्तन है। ऐसा बहुधा व्यक्ति ही करते हैं पर कभी कभी समूह समूहों ने धर्म परिवर्तन किया है। उत्पादन व्यवस्थापन का वह प्रकार है जिसमें व्यक्ति या समूह प्रतियोगी अथवा संघर्षात्मक क्रियाओं के स्थान पर ऐसी प्रतिक्रियाओं को करने लगते हैं जो यथार्थ या सम्भावित विरोधी भी कुछ कुछ स्वीकार करें। इस रीति में उन उद्वेगों को बाहर

---

1 (1) yielding to coercion (2) compromise (3) arbitration and conciliation (4) toleration (5) conversion (6) sublimation and (7) rationalization *Cultural Sociology* p 459 Eldredge and Merrill in their work cited before have contended that both arbitration and conciliation ordinarily involve mutual compromise on the part of the conflicting groups

आविष्कारों का ही निर्माण करने का प्रयास करते हैं जिन्हें समाज स्वीकार करे और आविष्कर्ताओं को अपने परिश्रम का पुरस्कार मिले।

दोनों भौतिक तथा सामाजिक आविष्कारों का विरोध प्रारम्भ में होता है। इस विरोध की मात्रा आविष्कार की उपयोगिता पर निर्भर है। यदि समाज की आवश्यकता की पूर्ति के लिये कोई आविष्कार उपयोगी है तो उसे फौरन बिना किसी विरोध के स्वीकार कर लिया जाता है। किन्तु जिन आविष्कारों का विरोध होता है उनके कई कारण हैं। यदि कोई आविष्कार उपयोगी भी हो परन्तु यदि प्रचलित व्यवस्था से काम चल जाता है तो नवीन आविष्कार को शीघ्र नहीं अपनाया जाता। दूसरे, नये आविष्कार को अपनाने में प्रचलित व्यवस्था को नष्ट करना पड़ता है जिससे अधिक आर्थिक हानि हो सकती है। तीसरे अज्ञानता तथा गरीबी भी आविष्कारों को समाज में नहीं प्रचलित होने देते। चौथे मनुष्य की आदतें भी नए आविष्कारों के प्रचार में बाधा डालती हैं। पुरानी व्यवस्था में रहते रहते मनुष्य की आदतें उसी के अनुकूल बन जाती हैं। नए आविष्कार नई व्यवस्था के निर्माण की सम्भावना अपने साथ लाते हैं जिसमें मनुष्य की पुरानी आदतें काम न देंगी। पुरानी आदतों को छोड़कर नई बनाना बहुत कठिन तथा अरुचिकर लगता है। जितनी पुरानी आदत होगी उसे छोड़ना उतना ही कठिन तथा अरुचिकर लगेगा। इसलिए बूढ़े पुराने लोग नए विचारों और नई व्यवस्था का विरोध करते हैं।

सामाजिक परिवर्तन का विरोध अन्य मनोवैज्ञानिक कारणों से भी किया जाता है। लोगों को नवीनता के प्रति सन्देह और भय होता है। वे प्रचलित रीतिरिवाज, विचारों तथा सम्पत्ति के प्रति श्रद्धा और प्रेम रखते हैं। वे अपने पुराने रस्मों और आदर्शों को नहीं बदलना चाहते। इसके अतिरिक्त कुछ लोगों को यह भय होता है कि नये आविष्कारों से उनके प्रतिष्ठित हितों पर आघात होगा। वे अपने हितों की सुरक्षा के लिये नये आविष्कारों के विरोध में प्रचार करते हैं।

कुछ सामाजिक परिस्थितियाँ भी परिवर्तन में बाधा डालती हैं। कुछ समाजों की व्यवस्था इतनी रूढ़िवादी होती है कि वे न दूसरे समाजों से सम्पर्क बढ़ाना चाहते और न दूसरी संस्कृतियों का प्रभाव ही अपने ऊपर पड़ने देते। उनकी सामाजिक पृथकता की नीति उनमें परिवर्तन को रोकती है। दूसरे जो समाज आर्थिक दृष्टि से पिछड़े हुए निर्धन होते हैं वे उन्नत और अधिक समृद्ध समाजों से कम सम्पर्क स्थापित कर पाते हैं। अथवा बुद्धि और ज्ञान होते हुए भी धनाभाव में भौतिक आविष्कार नहीं कर पाते। तीसरे राजनीतिक परिस्थितियाँ भी सामाजिक परिवर्तन में बाधा डाल सकती हैं। कुछ शासक ऐसे होते हैं जो न तो अपने नागरिकों को विदेश जाने देते हैं और न विदेशियों को अपने देश में। परिणामस्वरूप सांस्कृतिक आदान प्रदान में बाधा पड़ती है और परिवर्तन नहीं होते। जिन समाजों में राजकीय व्यवस्था में गड़बड़ी होती है वहाँ आविष्कारों के लिए उपयुक्त वातावरण नहीं मिल पाता। अन्त

में यदि शासन देश के अधिकाधिक धन को चूस कर उसे जनता के लाभार्थ नहीं खर्च करता तो समाज-सेवाओं तथा प्रचार के साधनों में उन्नति नहीं हो सकती। इससे सामाजिक परिवर्तन में बाधा पड़ेगी।

## सामाजिक परिवर्तन के विश्लेषण से कुछ निष्कर्ष

(१) समाज के किसी अंग में होने वाला एक परिवर्तन दूसरा तथा अन्य अंगों में अनेक परिवर्तनों को जन्म देता है। ऑगबर्न ने अपनी पुस्तक 'सोशल चेंज' में रेडियो के कारण होने वाले १५० परिवर्तनों की सूची दी है।

(२) समाज के केवल प्रत्यक्ष परिवर्तन को ही हम सारा परिवर्तन नहीं समझना चाहिए। एक परिवर्तन एक ही साथ कई अंगों में परिवर्तन नहीं लाता वरन् उसमें सैकड़ों वर्षों तक—कभी-कभी युगों तक—अनेक परिवर्तन होते रहते हैं। वह नए व्यवहारों को जन्म देता है और पुरानी क्रियाओं में परिवर्तन करता रहता है। एक आविष्कार धीरे धीरे पूरे समाज पर प्रभाव डालता है। एक लेखक ने एक उदाहरण देकर इस बात को बहुत अच्छी तरह से समझाया है। जर्मनी में छपाई का आविष्कार १८ वीं शताब्दी में हुआ था। इससे बाइबिल छापी गई जिससे जन-साधारण को पढ़ने को मिला। जब पोप के आदेश बाइबिल के आदेशों से भिन्न मालूम हुए तो पोप का विरोध हुआ और सुधार आन्दोलन शुरू हुआ। बाइबिल तथा उसकी टीकाएँ पढ़कर मनुष्य को स्वयं धर्म क्षेत्र में चिंतन करने का अधिकार मिला। इस अधिकार का प्रयोग धीरे धीरे उसने राजनैतिक क्षेत्र में किया। पोप के विरुद्ध विद्रोह करने के बाद निरंकुश शासकों के खिलाफ विद्रोह शुरू हुआ। राजतन्त्र को उखाड़ फेंका गया और यूरोप में जनतन्त्र की स्थापना हुई। स्वतन्त्रता तथा समानता के आदर्शों की प्रतिष्ठा करने के लिए भयानक क्रान्तियाँ हुईं। आर्थिक क्षेत्र में व्यक्तिगत स्वतन्त्रता के सिद्धान्त ने पूँजीवाद को जन्म दिया जिससे समाजवाद तथा साम्यवाद का जन्म तथा विकास हुआ। इस प्रकार छपाई के आविष्कार का परिणाम केवल १५ वीं शताब्दी में ही समझना उचित नहीं है। यद्यपि उपरोक्त परिवर्तनों का कारण केवल छपाई का आविष्कार ही नहीं है उसमें अन्य अनेक कारणों का मेल हुआ है। फिर भी यह ध्यान देना है कि एक नए विचार, आविष्कार या आन्दोलन का प्रभाव सिर्फ एक बार ही नहीं होता बल्कि अनवरत तथा कई वर्षों या युगों तक थोड़ा या अधिक प्रभाव होता रहता है।

(३) समाज के केवल एक स्थान पर परिवर्तन नहीं होता। प्रत्येक स्थान पर कुछ न कुछ परिवर्तन होता रहता है। भिन्न भिन्न स्थानों पर परिवर्तन भी विभिन्न प्रकार के होते हैं। उनके कारण भी एक नहीं बल्कि अनेक हैं। फिर भी इन कारणों का एक प्रकार से मेल होता है तथा उनका महत्व या योग भी विभिन्न अनुपात में होता है। इसलिए सामाजिक परिवर्तनों, जो गुणात्मक तथा संख्यात्मक होते हैं, जिनके

कई कारण होते हैं तथा जिनकी शृंखला में क्रम और दिशा दोनों स्पष्ट नहीं दिखाई पड़ते, का विश्लेषण करना कोई आसान काम नहीं है।

(४) जिस प्रकार एक कारण से कई परिवर्तन होते हैं उसी प्रकार कई कारणों से एक ही परिवर्तन होता है। प्रजातन्त्र का विकास सिर्फ छापाखाना नहीं स्वतन्त्रता तथा समानता के विचार और यातायात एवं संचार के साधनों में उन्नति आदि भी हैं। संक्षेप में प्रजातन्त्र या अन्य किसी परिवर्तन के निर्माण में अनेक परिस्थितियाँ जिम्मेदार होती हैं। सामाजिक व्यवस्था पर परिस्थितियों एवं विचार दोनों का प्रभाव पड़ता है।

(५) सामाजिक परिवर्तन का कुछ शक्तियाँ विरोध करती हैं। समाज में परिवर्तन करने वाले कारकों तथा परिवर्तन विरोधी शक्तियों में खींचा-तानी चला करती है। किस समाज में किस समय कितने परिवर्तन होंगे यह परिवर्तन के कारकों तथा विरोधी शक्तियों के सतुलन से मालूम हो सकता है।

## सामाजिक परिवर्तन के सिद्धान्त

कुछ दार्शनिकों इतिहासकारों अर्थशास्त्रियों तथा समाजशास्त्रियों ने सामाजिक परिवर्तन की व्याख्या सिद्धान्तों अथवा नियमों का प्रतिपादन कर की है।[1] उनका विचार है कि इन्हीं सिद्धान्तों के अनुसार समाज में परिवर्तन होते हैं। इनमें से कुछ विद्वान तो यह मानते हैं कि संसार की सभी वस्तुओं की प्रकृति में ही परिवर्तन की प्रवृत्ति रहती है जो मानव सम्बन्धों में प्रकट होती है। हीगल कौम्त हरबर्ट स्पेंसर और स्पेंगलर आदि पाश्चात्य एवं कुछ प्रमुख यूनानी विद्वानों के विचार इसी श्रेणी में आते हैं। दूसरे वर्ग के विद्वानों का विचार है कि समाज में सतुलन बनाये रखने वाली संस्थाओं की व्यवस्था में प्रत्येक परिवर्तन का परिणाम समाज में परिवर्तन होता है। अतः भौगोलिक जैविक आर्थिक अथवा सांस्कृतिक दशाओं में जब भी कोई परिवर्तन होता है तो समाज में परिवर्तन होना स्वाभाविक है। इनमें कुछ विद्वानों ने यह सिद्धान्त प्रतिपादित किया है कि समाज की दशाओं की जटिल व्यवस्था में किसी एक कारक—आर्थिक औद्योगिक भौगोलिक अथवा जैविक में परिवर्तन सामाजिक परिवर्तन का प्राथमिक कारण है। यही एक कारक समाज के समस्त पहलुओं में परिवर्तन लाने के लिए उत्तरदायी माना जा सकता है। सामाजिक परिवर्तन के लिए किसी एक कारक को ही प्राथमिक (अथवा निर्णायक) मानने वाले सिद्धान्तों को निर्धारणवादी कहा जाता है।[2] मार्क्स तथा अन्य आर्थिक निर्धारणवादियों ने सामा

---

1 Sorokin *Contemporary Sociological Theories* (1928) and Barnes and Becker *Social Thought from Lore to Science* (1938)

2 By deterministic theories we mean here any doctrines that regard human behaviour and changes in human behaviour as primarily to be explained by environmental external or material conditions MacIver and Page *Society* p 528

जिक परिवर्तन को उत्पन्न करने में आर्थिक शक्तियों तथा दशाओं को प्राथमिक कहा है। ऑगबर्न और वेब्लन आदि विद्वानों ने प्रौद्योगिक कारकों को सामाजिक परिवर्तन का निर्धारक माना है। मैक्स वेबर तथा उसके अनुयायी संस्कृति को यही महत्त्व देते हैं। किन्तु कुछ अन्य विचारक निर्धारणवाद में विश्वास नहीं करते हैं। उनका विश्वास है कि सामाजिक परिवर्तन के सभी कारक समान महत्त्वपूर्ण हैं। उनमें से कभी एक और कभी दूसरा तथा कभी कई साथ-साथ मिल कर समाज में परिवर्तन उत्पन्न करते हैं। अब आइए इन विभिन्न प्रकार के प्रमुख सिद्धान्तों का संक्षिप्त विवेचन करें।

स्वचालित सामाजिक परिवर्तन के सिद्धान्तों में भी इतनी सत्यता हो सकती है कि चूँकि मानव-समाज जीवित वस्तुओं के व्यवहार और पारस्परिक सम्बन्धों की एक व्यवस्था है इसलिये उसमें सावयवी सिद्धान्त पर परिवर्तन होते रहना स्वाभाविक है। किन्तु समाज पर भौगोलिक पर्यावरण का प्रभाव पड़ता है। इस पर्यावरण में परिवर्तन होने पर समाज में परिवर्तन आना आवश्यक है। इसी प्रकार समाज की रचना में जनसंख्या आर्थिक सांस्कृतिक तथा प्रौद्योगिक दशायें भी आधारभूत हैं। इनका समाज के संगठन से अन्तःसम्बन्ध है। यदि इनमें से किसी एक अथवा सबमें परिवर्तन होगा तो समाज में समवर्ती परिवर्तन आवश्यक हो जाएगा। अतीत और वर्तमान समाजों का ऐसा ही अनुभव है इसके साक्ष्य भी समाजों के व्यवहार में मिलते रहते हैं। अतएव इन विद्वानों का विचार बहुत कुछ सत्य है जो यह मानते हैं कि सामाजिक संगठन में भौगोलिक जैविक सांस्कृतिक अथवा आर्थिक प्रौद्योगिक दशाएँ तथा शक्तियाँ न्यूनाधिक सन्तुलन बनाए रखती हैं। इनमें से एक अथवा अधिक में परिवर्तन आने से यह सन्तुलन बिगड़ जाता है जो परिवर्तन को प्रकट करता है। निर्धारणवादी सिद्धान्त इन आधारभूत कारकों में सभी को समान शक्तिशाली न मानकर किसी एक को सबशक्तिशाली और समाज के समस्त पक्षों में परिवर्तन का उत्पादक मानते हैं। इनमें से आर्थिक प्रौद्योगिक एवं सांस्कृतिक कारकों को प्राथमिक कारण बताने वाले सिद्धान्तों का कुछ विस्तार से विवेचन करना आवश्यक होगा।

**मार्क्स का आर्थिक निर्धारणवाद**

मार्क्स का विचार है कि समाज में ऐतिहासिक परिवर्तन होते रहते हैं। समाज का सम्पूर्ण प्राचीन इतिहास इन्हीं परिवर्तनों का इतिहास है। इन परिवर्तनों की व्याख्या करने के लिए उसने 'ऐतिहासिक परिवर्तन की भौतिकवादी धारणा' की सृष्टि की है। इसका वर्णन स्वयं मार्क्स के शब्दों में देना आवश्यक है।

'मनुष्यों के जीवन के सामाजिक उत्पादन में उनमें निश्चित सम्बन्ध बन जाते हैं जो अनिवार्य हैं तथा उनकी इच्छा से स्वतन्त्र हैं। ये उत्पादन के सम्बन्ध हैं जो उनके भौतिक उत्पादन की शक्तियों के विकास की एक निश्चित अवस्था के समान ।

विज्ञान पर आश्रित है। यह इसकी प्राणनाशक निर्बलता (fatal weakness) है। आर्थिक प्रक्रिया तथा सामाजिक परिवर्तन में अति न्यून प्रत्यक्ष, सरल और पर्याप्त सम्बन्ध है। उत्पादन पद्धति में परिवर्तनों से मनुष्य के व्यवहार बदल जाते हैं परन्तु उत्पादन पद्धति में कैसे परिवर्तन आता है? मार्क्स इसका उत्तर नहीं देता। क्या उत्पादन की परिवर्तनशील प्रविधि स्वतः परिवर्तित होती है और सरल निर्धारणात्मक रीति से प्रथम कारण है? मार्क्स संस्थाओं में संलग्न रहने की प्रति सरल समझता है और परिवार, व्यवसाय तथा राष्ट्र की मुख्यताएँ और भक्तियाँ पूर्णतया आर्थिक वर्ग के आधीन मानता है। ऐसी भावना भ्रम है क्योंकि वैधानिक तथा राजनैतिक कारक सदैव आर्थिक व्यवस्था को प्रभावित करते रहे हैं और इसी प्रकार धर्म भी। (४) सामाजिक कारणत्व की प्रधान समस्या का आर्थिक निर्धारणवाद से समाधान नहीं हो पाता। आर्थिक कारकों को सामाजिक, राजनैतिक, सांस्कृतिक आदि परिवर्तनों में निश्चय ही शक्तिशाली और गहराई तक जाने वाला स्वीकार करना चाहिए। आर्थिक परिवर्तनों तथा सामाजिक परिवर्तनों में सह-सम्बन्ध तो है किन्तु आर्थिक परिवर्तनों को कारण तथा दूसरों को परिणाम नहीं कहा जा सकता।[1]

मकाइवर का विचार है कि मार्क्स के सिद्धान्त की सच्ची शक्ति केवल एक ईमान में है। इसने संसार को पूँजीवादी सभ्यता के आन्तरिक गम्भीर दोषों के कारण क्रान्तिकारी प्रयत्न से 'साम्यवादी समाज की स्थापना' में परीक्षण करने को प्रेरित किया है। उसमें एक धार्मिक विचारधारा की शक्ति है न कि वैज्ञानिक सत्यता की।[2] मार्क्स उन पैगम्बरों की पंक्ति में खड़ा है जिनके पूर्व कथनों ने संसार में क्रान्ति कर दी है किन्तु ठीक उन पूर्व कथनों के अनुसार नहीं।[3]

सारोकिन का विचार है कि मार्क्स का सिद्धान्त पूर्णतया अवैज्ञानिक है। विज्ञान का यह आधारभूत सिद्धान्त है कि कारण-कार्य में समरूप सम्बन्ध ही होता है। किन्तु मार्क्स ने एक ही कारण से उत्पन्न होने वाले प्रभावों को परस्पर विरोधी बताया है। आर्थिक कारण से दो प्रभाव उत्पन्न होते हैं जो परस्पर विरोधी हैं।[4]

मैक्स वेबर ने सिद्ध किया है कि आर्थिक व्यवस्था पर धर्म का भी प्रभाव पड़ता है। भारत और चीन के इतिहास इसके ज्वलन्त उदाहरण हैं।

सारांश यह है कि मार्क्स का निर्धारणवादी सिद्धान्त सामाजिक परिवर्तन के विविध कारकों के पारस्परिक सम्बन्ध तथा महत्त्व को भुलाकर केवल आर्थिक कारकों को प्राथमिक स्थान देता है। मनुष्य के समाज में संस्कृति का सर्वाधिक महत्त्व है जो

---

1 *Sorokin*, pp. 560-63
2 The true strength of Marxism is the strength of a creed and not the validity of a science. *Ibid.*, p. 563
3 *Ibid.*, p. 563
4 Such an equation [implied in Marxian analysis, i.e. f (*E*)—A and [illegible] opposed to A] is a logical nonsense. It contradicts the fundamental principal of science—the uniform connection of cause and effect. *Contemporary Sociological Theories*, p. 234

आर्थिक-व्यवस्था को सदैव प्रभावित करती है। आर्थिक कारकों तथा सामाजिक परिवर्तन के कारण प्रभाव का सरल निर्धारक सम्बन्ध नहीं ढूंढा जा सकता।

**सामाजिक परिवर्तन की प्रौद्योगिकीय व्याख्या**

मार्क्स के अनुसार समाज में परिवर्तन का प्राथमिक कारण आर्थिक व्यवस्था है जिस पर प्रौद्योगिकीय परिवर्तनों का प्रत्यक्ष प्रभाव पड़ता है। इस प्रकार मार्क्स सामाजिक परिवर्तन में उत्पादन प्रविधि में परिवर्तनों का अप्रत्यक्ष सम्बन्ध मानता है। टर्नर, आगबर्न तथा अन्य विद्वानों ने सामाजिक संस्थाओं में परिवर्तनों तथा प्राविधिक परिवर्तनों के प्रत्यक्ष सम्बन्ध की व्याख्या की है।[1] किन्तु कुछ अन्य विद्वानों, प्रमुखतया वेबलन, ने समाज में परिवर्तनों का निर्धारक प्रौद्योगिकी को माना है। इसे प्रौद्योगिक निर्धारणवाद का सिद्धान्त कहते हैं।

**वेबलन का सिद्धान्त इस प्रकार है**

किसी बदलती हुई परिस्थिति में सामाजिक रचना का उपयोजन, परिवर्तन और विकास समुदाय के अनेक वर्गों अथवा अलग-अलग व्यक्तियों के विचारों की आदतों में परिवर्तन से होता है। समुदाय को निरन्तर नई परिस्थितियों का सामना करना पड़ता है जिनसे बाध्य होकर व्यक्तियों को मानसिक आयोजन करना पड़ता है जो सामाजिक विकास की सारभूत प्रक्रिया है। मनुष्य को अपने विचारों की पुरानी धारणा तथा प्रचलित संस्थाओं में बाह्य दशाओं की आवश्यकता के कारण परिवर्तन करना पड़ता है। ये बाह्य दशाएँ भौतिक पर्यावरण हैं। प्रत्येक समुदाय एक आर्थिक अथवा औद्योगिक यन्त्र है जिसकी रचना में आर्थिक संस्थाओं का समावेश होता है। किन्तु ये संस्थाएँ भौतिक पर्यावरण पर आश्रित हैं जो काम की प्रविधि में परिवर्तन होने से परिवर्तित होता है।

अर्थात् मनुष्य के काम की प्रविधि में परिवर्तनों से उसके भौतिक पर्यावरण में परिवर्तन आते हैं। इनसे बाध्य होकर मनुष्य को विचार की पुरानी धारणा का संशोधन अथवा त्याग करना पड़ता है। विचार की परिवर्तित धारणाएँ अथवा नये विचार सामाजिक रचना में परिवर्तन लाते हैं। इस प्रकार समाज में परिवर्तन और विकास होता रहता है।[2]

समालोचना—(१) वेबलन ने काम की प्रविधियों और विचार की धारणा में कारण-कार्य का सम्बन्ध स्थापित कर गलती की है। विचार की धारणा का निर्माण कई दशाओं पर आश्रित है। यही कारण है कि एक समूह अथवा वर्ग के सभी लोगों के काम की सामान्य प्रविधियाँ होने पर भी उनके विचार और दृष्टिकोण भिन्न-भिन्न होते हैं। इस भिन्नता का कारण बहुधा सामाजिक व्यवस्था के आन्तरिक भेद होते हैं।

---

1 F J Turner The Frontier in American History quoted by MacIver and Page in their Society p 565

2 Cf T Veblen's The Instinct of Workmanship and The Theory of Leisure Class

(२) विचार की आदतों तथा संस्थाओं (अथवा संस्कृति) में परिवर्तन दूसरी संस्कृतियों के सम्पर्क से भी हो सकता है।

(३) समान प्रौद्योगिक स्तर पर रहने वाले व्यक्तियों में परस्पर विरोधी विचार धाराएं मिलती हैं। मनुष्य को आदतों की गठरी मात्र नहीं कहा जा सकता। वह अनेक आदतों को छोड़ देता है और नई आदतों को अपना लेता है चाहे ऐसा करने की आवश्यकता उस बाह्य पर्यावरण के कारण न भी प्रतीत हुई हो।

(४) यह सिद्धान्त भी प्रौद्योगिकी को सामाजिक परिवर्तन का निश्चायक मानकर समाज की रचना की जटिलता को अति सरलता से समझाने का व्यर्थ प्रयास करता है। आधुनिक युग में प्रौद्योगिक परिवर्तनों के समाज में अति गम्भीर और व्यापक परिवर्तन अवश्य होते हैं परन्तु प्रौद्योगिकी पर संस्कृति, अर्थ-व्यवस्था तथा राजनीति के आदर्शों और लक्ष्यों का प्रभाव भी कम व्यापक नहीं है।

**मार्क्स तथा वेबलन के सिद्धान्तों की तुलना**

मार्क्स के सिद्धान्त में नैतिकता की स्पष्ट झलक है। वह सामाजिक विकास का लक्ष्य समाजवाद की स्थापना में प्रस्तुत करता है। इसलिए निर्धारणवादी के भेष में वह एक आदर्शवादी पैगम्बर है। उसने सामाजिक विकास के जिस लक्ष्य की कल्पना की है वह समाज में एक नवीन सामंजस्य स्थापित करेगा तथा मानव आत्मा को महान मुक्ति दिलाएगा। वेबलन ने किसी प्रकार के आदर्श की प्रतिष्ठा नहीं की। उसने तो सच्चे निर्धारणवादी की भाँति समाज के विकास की प्रक्रिया की व्याख्या की है। वह प्रौद्योगिकी अथवा सभ्यता के विकास, समृद्धि तथा अनेकरूपता से ही जीवन की उत्कृष्टता को सम्बन्धित करता है।

दूसरे, वेबलन ने केवल प्रचलित जीवन की योजना के प्रधान लक्षणों का अर्थ स्पष्ट किया है। उसने समृद्ध व्यापारी वर्ग, आर्थिक अशान्ति तथा आधुनिक आर्थिक व्यवस्था तथा प्रौद्योगिकी के सम्बन्धों की व्याख्या की है। मार्क्स ने, इसके विपरीत समाज के ऐतिहासिक विकास की व्याख्या प्रस्तुत की है और भावी समाज व्यवस्था के लिए पूर्वकथन किए हैं।

तीसरे, मार्क्स प्रौद्योगिकी को सामाजिक परिवर्तन का केवल अप्रत्यक्ष कारण मानता है। किन्तु वेबलन उसे समाज में परिवर्तन का प्राथमिक और प्रत्यक्ष कारण कहता है।

**संस्कृति सामाजिक परिवर्तन की निश्चायक**

मैकाइवर तथा आगबर्न जैसे लेखक इस विचार से सहमत हैं कि समाज में परिवर्तनों का निश्चय उसकी संस्कृति से होता है। मनुष्य के विश्वासों, मूल्यों, विचारों, इच्छाओं तथा परम्पराओं और समाज के सम्बन्धों और संस्थाओं में घनिष्ठ सम्बन्ध है। हम स्पष्ट कह सकते हैं कि सामाजिक परिवर्तन का संचालन तथा दिशा निर्देशन संस्कृति के परिवर्तनों से होता है। सभ्यता के विकास से समाज में जो

सविधा बनी। जीवन को अधिकाधिक सुख-सुविधामय तथा प्रयोजन-पूर्ण बनाने में वह जुट गई। मनुष्य को अपनी प्रकृति की व्यंजना के विविध नए अवसर मिले। इस विश्लेषण से सिद्ध हो गया है कि संस्कृति प्रौद्योगिकी (अथवा सभ्यता) को विशिष्ट दिशा में परिवर्तित करती है जिससे वांछित सामाजिक परिवर्तन सम्भव हो जाते हैं। संस्कृति ही इस परिवर्तन की गति और सीमाएँ निश्चित करती है।

## सन्तुलन और सामाजिक परिवर्तन

निर्धारणवादी सिद्धान्तों की समालोचना करते हुए हमने कहा है कि सामाजिक परिवर्तन का कोई अकेला नियम नहीं बन सकता। सामाजिक परिवर्तन के कारणों की पर्याप्त व्याख्या सामाजिक सन्तुलन के विचार की सहायता से हो सकती है।

सामाजिक व्यवस्था एक गतिशील सन्तुलन है। सामाजिक सांस्कृतिक स्तर की घटनाएँ जैविक तथा रासायनिक स्तर की वस्तुओं से बिल्कुल भिन्न हैं। समाज मनुष्यों से बना है जिनमें मचारात्मक अन्तःक्रिया होती है। दूसरे सामाजिक-सांस्कृतिक व्यवस्था में प्रधान तत्व इस प्रकार हैं —(१) सामाजिक कार्य के तत्व—भावनाएं, मूल्य और ध्येय, साधन तथा दशाएं (२) इन तत्वों के संयोग को निश्चित करने वाले विभिन्न प्रकार के कार्य—प्रौद्योगिक, आर्थिक, राजनीतिक, धार्मिक-नैतिक और व्यंजनात्मक आदि (३) विभिन्न स्थितियों में इन कार्यों को करने के लिये प्रतिमान, रूढ़ व्यवहारविधियाँ और निषेध—जनरीतियाँ, रूढ़ियाँ, विधान और संस्थाएँ तथा (४) इन सिद्धान्तों को व्यक्त करने तथा बनाए रखने वाली अन्तःक्रिया की मानसिक प्रक्रियाएं। समाज के विषय में इसी तरह की किसी योजना की सहायता से उसमें सन्तुलन पर विचार किया जा सकता है। साधारणतया बाह्य हस्तक्षेप की अनुपस्थिति में समाज में सन्तुलन का प्रश्न उसके निर्णायक कारकों पर निर्भर रहेगा। प्रत्येक समाज का सन्तुलन स्वचालित है। उसमें थोड़ी गड़बड़ी तो स्वयं ठीक हो जाती है।

समाज के निर्णायक तत्वों में से किसी एक अथवा अधिक में परिवर्तन होगा तो समाज में परिवर्तन हो जाएगा। सभी निर्णायक तत्व परस्पर निर्भर हैं। यदि प्रौद्योगिकी में परिवर्तन होता है तो शीघ्र ही उसका प्रभाव आर्थिक दशाओं पर पड़ेगा जिसका पुनः राजनीति तथा विचारों पर। इसी प्रकार परिवर्तन का क्रम निरन्तर चलता रहता है। समाज में सम्पूर्ण परिवर्तनों को समझने के लिए सामाजिक सन्तुलन के प्रधान परिवर्तनीय तत्वों पर विचार करना होगा। प्रधान परिवर्तनीय तत्वों में जो पारस्परिकता पाई जाती है। वे निश्चित हो सम्पूर्ण समाज व्यवस्था के स्वभाव पर आधारित होगी। सामाजिक सन्तुलन पर किसी बाहरी कारक के आघात से उसमें स्थायी अथवा अस्थायी गड़बड़ी आ सकती है जिसे सुधारने का प्रयत्न समाज की आन्तरिक शक्तियाँ करती हैं। अतएव सामाजिक परिवर्तन के कारणों की अधिक स्पष्ट तथा यथार्थ विवेचना सन्तुलन के विचार की सहायता से होनी सम्भव है।

# ३२

# सामाजिक विकास और प्रगति

पिछले अध्याय में यह संकेत किया था कि प्रत्येक समाज में एक साथ परिवर्तन की अनेक प्रक्रियायें होती रहती हैं। कहीं पर संघर्ष, प्रतिकूलता एवं प्रतियोगिता की प्रबलता है तो अन्यत्र व्यवस्थापन, आत्मसात्करण और एकीकरण की बड़ी शक्तिशाली प्रवृत्ति काम करती रहती है। समाज के कुछ वर्गों में नई वस्तुओं को शीघ्रातिशीघ्र प्राप्त करने की लगन है तो दूसरे वर्गों में प्रत्येक नवीनता का विरोध करने की तत्परता है। इसी प्रकार समाज में अनेक प्रकार तथा अनेक ढंग के परिवर्तन होते हैं। अतएव स्वाभाविकतया यह प्रश्न उठता है कि क्या सम्पूर्ण समाज में इन समस्त परिवर्तनों का कोई विशिष्ट स्वभाव अथवा दिशा है? अनेक समाजशास्त्रियों एवं समाज दार्शनिकों ने इसी प्रश्न को सामने रखकर समाज की चाल में किसी साधारण योजना अथवा परिवर्तन का प्रतिमान ढूँढने का प्रयास किया है। यदि समाज के परिवर्तन में इस प्रकार की साधारण योजना अथवा प्रतिमान ढूँढा जा सके और सामाजिक परिवर्तन के इस विशेष प्रकार को नियमित करने वाले नियम ज्ञात हो सकें तो मोटे तौर पर सामाजिक पूर्वकथन सम्भव हो सकेगा जिसकी तुलना वैज्ञानिक पूर्व कथन के अन्य प्रकारों से की जा सकेगी।

## सामाजिक परिवर्तन के कुछ सिद्धान्त

सामाजिक परिवर्तन के प्रतिमानों अथवा साधारण दशाओं के ज्ञात करने के प्रयास के फलस्वरूप अनेक सिद्धान्त विकसित हुए हैं किन्तु इनमें से तीन सिद्धान्त अत्यधिक प्रसिद्ध हैं —(१) समरेखिक (२) चक्रिक और (३) विकासवादी।

**समरेखिक परिवर्तन**—सामाजिक परिवर्तन का समरेखिक सिद्धान्त उन विद्वानों ने प्रतिपादित किया है जो यह विचार करते हैं कि प्रकृति की शक्तियों, भाग्य एवं ईश्वर ने समाज का ध्येय निश्चित कर दिया है और समाज उसी की ओर निरन्तर आगे बढ़ता जा रहा है। इतिहास में तो अनेक उत्थान-पतन अथवा भयंकर विपदाएँ

हुआ। सम्पत्ति, राज्य तथा नीतियों में भी विचार की प्रक्रिया क्रमिक अवस्थाओं में दृष्टिगोचर हुई। किन्तु संसार के समाजों का विकास इन स्पष्ट क्रमिक अवस्थाओं से सर्वत्र कदापि नहीं हुआ है। आधुनिक समाजों की कुछ संस्थाएँ प्राचीन एवं आदिम समाजों में विशुद्ध रूप में पाई गई हैं। इसलिए समाजशास्त्रियों (स्पेंसर कोम्टे हॉबहाउस मुलर-लायर और दुर्खीम आदि) तथा मानवशास्त्रियों (मार्गन वेस्टरमार्क हैडन, टायलर लेवि ब्रूहल आदि) ने प्रारम्भ में जो विकासवादी सिद्धान्त प्रतिपादित किए थे वे आज पूर्णतया स्वीकृत नहीं किए जाते हैं किन्तु फिर भी कुछ मानवशास्त्री और समाजशास्त्री विकासवाद को नया आधार प्रदान करने का उत्कट प्रयत्न कर रहे हैं। वे पूर्वगामी विकासवादियों द्वारा प्रयुक्त तुलनात्मक विश्लेषण की रीति का आलोचना-हीन प्रयोग नहीं करते हैं।

आधुनिक विकासवादी मानवशास्त्री यह मानते हैं कि समस्त मानव समाज में सरलता और अस्पष्टता से जटिलता तथा विशिष्टता की ओर विकास हुआ है। किन्तु मरडाक और गोल्डनवीजर ने इन मानवशास्त्रियों के तर्कों को छिद्रता और निष्कर्षों को गलत सिद्ध किया है।[1] आधुनिक समाजशास्त्री सामाजिक विकास में विश्वास तो करते हैं किन्तु विकास के विचार में नैतिक प्रगति का समावेश नहीं करते। मैकाइवर और पेज के अनुसार विकास वह प्रक्रिया है जिससे वस्तु में प्रच्छन्न सभी सम्भावनाएँ क्रमशः अथवा धीरे धीरे प्रकट हो जाती हैं। विकास शब्द वृद्धि को नहीं कहते हैं। विकास में वस्तु के आकार में वृद्धि होने के अतिरिक्त उसकी रचना में भी परिवर्तन होता है। यह संरचनात्मक एवं गुणात्मक परिवर्तन की एक निरन्तर और एक दिशा में होने वाली प्रक्रिया है जिससे वस्तु (या समाज) की आन्तरिक विशेषताएँ प्रकट होकर भिन्न और स्पष्ट हो जाती हैं। अतएव विकास की मूल विशेषता अन्तरण (जिसमें एकीकरण का अर्थ समाविष्ट है) है। समाज में अन्तरण अधिकतर श्रम विभाजन कार्यात्मक समितियों की संख्या और विविधता में वृद्धि सामाजिक संचार के साधनों (विशेषकर भाषा) में अधिकतर विभिन्नता और जटिलता में व्यक्त होता है।[2]

उपर्युक्त लेखकों ने सामाजिक विकास के अनेक उदाहरणों का वर्णन करते हुए लिखा है कि सामाजिक विकास का प्रयोग इतना प्रचलित है कि लोग इसके मनमाने अर्थ लगाने लगते हैं। सामाजिक विकास की सही धारणा को समझने के लिए आदिम समाजों के विकास की साधारण दशाओं को जानना आवश्यक है। आदिम समाजों के विकास की निम्न दशाएँ हैं[3]—

---

1 G P Murdock Social Structure (1949) p 187 and Goldenweiser's article in *Encyclopaedia of Social Sciences* on Evolution.

2 MacIvar and Page *op cit* p 527

3 *Ibid* pp 597 98

**समालोचना—**प्राकृतिक प्रवरण के सिद्धान्त का आधार—प्राणियों तथा जातियों में सतत् संघर्ष—लगभग असत्य है। जीवों में सहयोग के होने की अपेक्षा नहीं की जा सकती। दूसरे, जो जातियाँ जीवित रह जाती हैं क्या वे ही सबसे अधिक योग्य हैं? पर्यावरण कई प्रकार के होते हैं और उनसे उपयोजन के ढंग भी कई हो सकते हैं। और जीव या जाति अपने पर्यावरण से उपयोजन शक्तिशाली होकर ही नहीं करती, चालाकी, साहस तथा छद्मभेष कुछ ऐसे तरीके हैं जो सभी प्राणी अपनाते हैं। अति ऊँची जन्मदर भी कुछ जातियों को बनाये रख सकती है। तीसरे, एक जाति के अन्दर सावयवी योग्यता की व्याख्या प्राकृतिक पर्यावरण से तो की जा सकती है किन्तु यह नियम इस बात को नहीं बता सकता कि भेद विशेषकर उत्परिवर्तन, कैसे उत्पन्न हो जाते हैं। अधिक विकसित प्रकारों अथवा जातियों में ही उत्परिवर्तन क्यों होते हैं? इस प्रश्न का उत्तर भी यह सिद्धान्त नहीं दे पाता। इन दोषों के कारण यह सिद्धान्त प्राणी जगत के विकास की पर्याप्त व्याख्या नहीं कर सकता। सम्भवतः इस सिद्धान्त को प्राणिजगत की लोप प्रक्रिया को देखकर निष्कर्ष की भाँति निकाला गया है, यह तथ्य नहीं है।

मानव समाज के परिवर्तनों तथा विकास की व्याख्या प्राकृतिक प्रवरण से करने का प्रयास बहुत सफल नहीं हुआ। इस सिद्धान्त में विश्वास करने वाले समाजशास्त्रियों ने यह घोषित किया कि वही मनुष्य और समूह जीवित रहकर उन्नति कर सकते हैं जिनमें पर्यावरण से समायोजन करने की योग्यतम क्षमता है। दूसरे शब्दों में अस्तित्व के जीवन संग्राम में उन्हीं का अतिजीवन सम्भव हो सकता है जो योग्यतम हैं। प्रत्येक पीढ़ी में पूर्व की पीढ़ी के योग्यतम व्यक्ति ही आ पाते हैं। यदि प्रकृति के नियमों में कोई हस्तक्षेप नहीं किया जाए तो ये मनुष्यों तथा समूहों में स्वतः प्राकृतिक प्रवरण करते रहेंगे और वह दिन दूर नहीं जब संसार में सर्वोत्तम समाज होगा। इसी विश्वास ने अर्थशास्त्रियों तथा राजनीतिज्ञों को निर्बाध प्रतियोगिता का सिद्धान्त प्रतिपादित करने को प्रेरित किया। समाज में व्यक्ति-व्यक्ति तथा समूह-समूह और समाजों के बीच परस्पर निरन्तर प्राकृतिक प्रवरण कार्य करता रहा। प्रकृति की शक्तियों एवं जनित शक्तियों को सर्वोपरि माना गया और समाज की बौद्धिक, नैतिक, सामाजिक तथा धार्मिक शक्तियों को गौण। समाज का एक विनाशकारी व्यवस्था स्वीकार किया जिसमें मनुष्य 'प्राकृतिक' पर्यावरण में केवल एक पशु था।[1] ऐसी सामाजिक व्यवस्था में शक्ति का दुरुपयोग और भीषण शोषण होना अनिवार्य था। निर्बल का कोई अधिकार न था। उसे तो सबल का शिकार होने का ही अधिकार मिला। सबल राष्ट्रों तथा प्रजातियों ने निर्बल राष्ट्रों और जातियों को नष्ट करना अपना जन्म सिद्ध अधिकार मान लिया।

---

1 A. G. Keller: *Social Evolution* (1947) p. 260 quoted by Gisbert op. cit. p. 20

**समालोचना**—प्राकृतिक प्रवरण के सिद्धान्त का आधार—प्राणियों तथा जातियों में सतत् संघर्ष—लगभग असत्य है। जीवों में संघर्ष के होने की धारणा नहीं की जा सकती। दूसरे, जो जातियाँ जीवित रह जाती हैं क्या वे ही सबसे अधिक योग्य हैं? पर्यावरण कई प्रकार के होते हैं और उनसे उपयोजन के ढंग भी कई हो सकते हैं। और जीव या जाति अपने पर्यावरण में उपयोजन शक्तिशाली हो कर ही नहीं करते। चालाकी साहस तथा छद्मभेष कुछ ऐसे तरीके हैं जो सभी प्राणी अपनाते हैं। अति ऊँची जन्मदर भी कुछ जातियों को बनाये रख सकती है। तीसरे एक जाति के अन्दर सापेक्षी योग्यता की व्याख्या प्राकृतिक पर्यावरण में तो की जा सकती है किन्तु यह नियम हमें कभी नहीं बता सकता कि भेद विशेषकर उत्परिवर्तन, कैसे उत्पन्न हो जाते हैं। अधिक विभिन्न प्रकारों अथवा जातियों में ही उत्परिवर्तन क्यों होते हैं? इस प्रश्न का उत्तर भी यह सिद्धान्त नहीं दे पाता। इन दोषों के कारण, यह सिद्धान्त प्राणी जगत में विकास की पर्याप्त व्याख्या नहीं कर सकता। सम्भवतः इस सिद्धान्त को प्राणिजगत की लोप प्रक्रिया को देखकर निष्कर्ष की भाँति निकाला गया है यह तथ्य नहीं है।

मानव समाज में परिवर्तनों तथा विकास की व्याख्या प्राकृतिक प्रवरण से करने का प्रयास बहुत सफल नहीं हुआ। इस सिद्धान्त में विश्वास करने वाले समाजशास्त्रियों ने यह घोषित किया कि वही मनुष्य और समूह जीवित रहकर उन्नति कर सकते हैं जिनमें पर्यावरण में समायोजन करने की योग्यतम क्षमता है। दूसरे शब्दों में अस्तित्व के जीवन संग्राम में उन्हीं का अतिजीवन सम्भव हो सकता है जो योग्यतम हैं। प्रत्येक पीढ़ी में पूर्व की पीढ़ी के योग्यतम व्यक्ति ही बच पाते हैं। यदि प्रकृति के नियमों में कोई हस्तक्षेप नहीं किया जाता तो वे मनुष्यों तथा समूहों में स्वतः चयन प्रवरण करते रहेंगे और वह दिन दूर नहीं जब संसार में सर्वोत्तम समाज होगा। इसी विश्वास ने अर्थशास्त्रियों तथा राजनीतिज्ञों को निर्बाध प्रतियोगिता का सिद्धान्त प्रतिपादित करने को प्रेरित किया। समाज में व्यक्ति व्यक्ति तथा समूह समूह और समाजों के बीच परस्पर निरन्तर 'प्राकृतिक प्रवरण' कार्य करने लगा। प्रकृति की यान्त्रिक एवं उचित नीतियों को सर्वोपरि माना गया और समाज की बौद्धिक नैतिक, सामाजिक तथा धार्मिक शक्तियों को गौण। समाज का एक नियतिवादी व्यवस्था स्वीकार किया जिसमें मनुष्य प्राकृतिक पर्यावरण में केवल एक पशु था।[1] ऐसी सामाजिक व्यवस्था में शक्ति का दुरुपयोग और भीषण शोषण होना अनिवार्य था। निर्बल का कोई अधिकार न था। उसे तो सबल का शिकार होने का ही अधिकार मिला। समस्त राष्ट्रों तथा प्रजातियों ने निर्बल राष्ट्रों और जातियों को नष्ट करना अपना जन्म सिद्ध अधिकार मान लिया।

---

1 A. G. Keller *Social Evolution* (1947) p. 260 quoted by Gisbert *op. cit.* p. 20

